मैं खींचत हौं आप की वह चलि यमपुर जाय ॥
साध कहे ते मारिया भूठहि करे पियार।
हम सिर डारे टेकुरो सींचे अवरकि पार ॥
सज्जन सौ दुर्जन भया सुनि काहुकी बोल।
कांसा तांबा हो रहा होत हिरा को मोल ॥
लोहा केरी नावरी पाहन केरा भार।
सिर पर विषकी मोटरी उतरा चाहै पार ॥
कृष्ण समीपी पाण्डवा गले हेवारे जाय।
लोहेको पारस मिले काहे काई खाय ॥
नयनन आगी मन वसे पलक पलक कर दौर।
तीनि लोक मन भूप है मन पूजा सब ठौर ॥
मन सारथि है आपु रस विषम लहरि फहराय।
मनहि चलाए तन चले तातें सरवस जाय ॥
मनके घारे परहु जनि छाड़ि देहु बुधिवानि।
बहुत परोसिया बुड़ि मुए हम अपने दिल जानि ॥
कैसी गति संसार की ज्यों गाड़र की ठात।
एक परा जेहि गाड़ में सभे गाड़ में जात ॥
मारग तो अति कठिन है तहं मति कोई जाय।
गए तहां नहि बाहुरे कुशल कहे को आय ॥
केरा तब हि न चेपिया जब ढिग लागो वेर।
अबके चेपे क्या हुआ काटन्ह लीन्हा घेरि ॥
मारी मरे कुसङ्गके केरा साथ बयेर।
वैहाले बेचोर छ विधिने सङ्ग निवेर ॥
सङ्गति कीजे साधुकी हरहि अवरको व्याधि।
वोछी सङ्गति नीचको आठो पहर उपाधि ॥
वस्तु अनत खोजत अनत क्यों करि आवे हाथ।
आनो सोई सराहिए पारख राखे साथ ॥
छः दर्शन मह एक बेचारा तासु नाम वनवारी।
कहहि कवीर इ खलक सयानी तामें हमहि अनारी ॥
सिखे सुने विचरे नहीं अन जानेका दोहा।
कह कवीर पारस परसे विन पाहन पीतर लोहा ॥

१५

जाके सतगुरु ना मिले व्याकुल दश दिशि धाव।
आंखि न सूझे बारवर जारे घूर बताव ॥
प्रथमहि एका जोहो किया भया सो बारह बान।
कसतक सबटिन टिका यो तर भया निदान ॥
जीवति मरनि न जाने अन्ध भया सब जाय।
वादो हारे धावन पाये जन्म जन्म पछताय ॥
भक्ति बिगारि कबीर इन्ह कंकर पत्थर धोय।
हृदयामें विष राखिके अंमृत डारेन्हि खोय ॥
ज्ञान रत्नको कोठरी चुम्बक दीन्हे ताल।
पारख आगे खोलिए कुञ्जी वचन रसाल ॥
सर्ग पातालके बीचमें दो तुमरी आवद्धि।
षट् दर्शन मह संशय परी लक्ष चौरासी सिद्धि ॥
दुर्मति को तू दूरि करु अच्छा जन्म बनाव।
काक गमन बुधि दूरि करि हंस गमन चलि आव ॥
हारे तेरा रामजी मिलो कबीरा मोहि।
ते तो सबन मह मिलि रहा मैं न मिलावों तोहि ॥
जे ते पावन वनस्पति औ गङ्गाका रेनु।
पण्डित बेचारा क्या करे कबीर कहा मुख वेन ॥
हो विलगाए औरके बिगरो नहि कछु तोर।
घाव क्या करो जहां देखो तहां प्राण मोर ॥
भ्रम मर्यादा तिहु लोक में भ्रम मण्डा सब ठांव।
कहहि कबीर पुकारि के तुम वसे भ्रमके गांव ॥
रत्न अड़ायन्हि रेतमें कङ्कर चुनि चुनि खाय।
कहहि कबीर पुकारिके अन्त चला पछताय ॥
हम जाना कुल हंस हो तातें कीजा सङ्ग।
जो जनते बग बावरा कुवन न देते अङ्ग ॥
सतगुरु वचन सुनहु हो सन्तो मति लेहो सिरभार।
हों हुजूर ठाढ़े कहत बहुत संभार संभार ॥

१६

सिंह अकेला वन रमै पल पल करता दौर।
जैसा वन है आपना तैसा वन है और ॥
विरह भुजङ्गम तन वसे मन्त्र न माने कोय।
राम वियोगी ना जिये जिये तो बौरा होय ॥
विरह भुजङ्गम पेठिके करे करेजे घाव।

साधू अङ्ग न मोरही ज्यों भावे त्यों खाव ॥
करु बन्दगी विवेकको भेष धरे सब कोय।
वह जाने दे बन्दगी शब्द विवेक न होय ॥
एक वाण हैगा मेरा मनका वाण छतीस।
एक वाण मेरा लगे सबै वाण हो फीस ॥
जो मीला सो गुरु मिला शिष्य मिला नहि कोय।
षट् लख छनवे सहस में एक जीव पर होय ॥
पैठा है सबके घट भीतर बैठा हैगा सचेत।
जब जैसी गति चाहिये तब तैसी मति देत ॥
जासो गोइ भीतर रहे सोइ जाने सब बात।
जानत ही अवगुण करे तो काहे कुशलात ॥
बाणीते पहिचानिए चोर साहुकी घाट।
अन्तर्गतकी करणि जो निकरे मुंहकी बाट ॥
बूझि तो रीझि सदा समुझि तो हो सार।
देखु तमाशा ताहि को जो बन्धन ते पार ॥
अपनी कहु मेरी सुने सुनि मिलि एकहि होय।
मेरे देखत जग गया ऐसा मिला न कोय ॥
जा वन सिंह न सञ्चरे पक्षी नहि उड़ि जाय।
सो वन कबिरा छण्डिया शून्य समाधि लगाय ॥
जो खोजत कल्पे विता घटही में सो मूल।
बाढ़े गर्व गुमानको ताते परि गइ भूल ॥
जाके खोजन जाइए सो तो हाल हजूर।
तालिब को है नौयरे बेतालिब के दूर ॥
एक बातकी बात है कोई कहै बनाय।
भारी परदा बीचका ताते लखो न जाय ॥
मुखसे मीठी जो कहै हृदये है मति आन।
कहु कबीर तिन लोग सों तैसेहु राम सयान ॥
जौ लगि तोला तौलमी तौ लगि बुधि व्यवहार।
तोला फूटा धन गया कोइ न ढोवै भार ॥
विरहिन साजो आरती दर्शन दीजै राम।
मूये दर्शन देहुगी आवै कवनै काम ॥
पहिर हुते जब सब हुते जिह्वा दांतकी ठौर।
मुक्ति परी बिललात है वृन्दावनकी खोर ॥
बाजन दे बाजन्दरो कलि कुकुरी मति छेम।
तुझै बिरानी क्या परे ते आपनी निबेर ॥
मर जीवा अमृत पिवा का धसि मरसि पताल।
गुरुकी सेवा साधुको सङ्गति को एहि हाल ॥
देखहु जिवके ढाढ़से धसि जरि पइठ पताल।
जीव अटक माने नहीं गहिरे निकरा लाल ॥
एक साध सब साधिये सब साधे एक जाय।
उलटो सींचे मूल को फूले फले अघाय ॥
यन्त्र बजावत होश ना टूटि पड़ा सब तार।
यन्त्र बिचारा क्या करे गया बजावनहार ॥
औरन्हके समुझाव को जिह्वा परिगो रेत।
राशि बिरानो राखते खायो घरको खेत ॥
क्षण मनुया खिल खिल हंसे क्षण मनुया उठ रोय।
क्षण मनुया परि जर मरे क्षणहु चला बिगोय ॥
बोला एक अमोल है जो कोइ बोले जान।
हृदय तराजू तोलि के तब मुख बाहर आन ॥
कर्क करेजे गड़ि रहा वचन वृक्षके फांस।
निकलाए निकले नहीं रहा सो काहु गांस ॥
गुरु माथे पर राखिए चलिए आज्ञा माहि।
कहु कबीर तेहि सन्तके तीनि लोक डर नाहि ॥
गुरु माथे से उतरा शब्द बेमुखा होय।
ताके काल घसोटि है राखि सके ना कोय ॥
विनु देखे वहि देशको बात कहे सो कूर।
आपुहि खारी खात है बेचत फिरे कपूर ॥
बलिहारी वहि चित्तकी परचित परखनहार।
साई दीन्हीं खांड़को खारी बोल गंवार ॥
सोना सज्जन साधु जन टूट जुटहि सौ बार।
दुर्जन सभा कोहार की एकहि धका दरार ॥
घाट भुलाना बाट विनु भेष भुलानो कानि।
जाको माड़ी जगत्में सो न परा पहिचानि ॥
मरते मरते जग मुवा मरण न जाने कोय।
ऐसा हो कर नहिं मुवा बहुरि मरण नहिं होय ॥
मरते मरते जग मुवा मरण न कियो विचार।

एक सयानो आपनो परवश मुवा संसार ॥
माया तजके क्या भया जौ मन तजो न जाय ।
जे मन मुनिवर हैं डहे सो मन सब ही खाय ॥
कितन मनावो पाव परि कितन मनावो रोय ।
हिंदुवा देवता पूजता तुरुक न काहू होय ॥
दादा भाई बाप के लेखो चरणन्ह होइ हो बन्दा ।
यहि पुरिया जो मोहि चीन्हें सो जन सदा अनन्दा ॥
धोखे धोखे बीतिया जन्मो गये सिराय ।
खिति अपनो पकरी नहीं दुःख कहां प समाय ॥
जाके भरि घर आवरो कूप दुआरे आय ।
जो कोइ निकलो चाहई परे कूपमह जाय ॥
हणसो मासु न मेल हो कोटि कल्प का हीर ।
जेहि मारग नग मिलत है कैसे तजें कबीर ॥
वह हो राजनि जानह जो लादत बनिजार ।
ई हीरा है मुक्तिका खोये जात गंवार ॥
करना होइ सो करि न ले ज़बरा पहुंचो आय ।
आगो लागी हारते तब कछु काटि न जाय ॥
बोई तौ बोई सही ते क्या भया अयान ।
ये निर्गुण गुणवन्त तू दोऊ एकै शान ॥
शब्द संभारे बोलिए शब्दके हाथ न पांव ।
एक शब्द कर ओषधी एक शब्द कर घाव ॥
जैस कथन तैसा करण जस चुम्बक तस ज्ञान ।
कह कबीर चुम्बक बिना क्या जीते मैदान ॥

१७

सब वासी इक देशका बन चक लागो आय ।
देखि शरत्को चांदनी परें भुलाय भुलाय ॥
भाल चाहहु तौ चेतहू आय लगो है नाव ।
बार बार पछताहुगे बहुरि न ऐसो दाव ॥
अब बिछुरे कहं जाहुगे कहं रोपहुगे पांव ।
शिर दे सन्मुख लड़ि मरहु अब जनि परहु कुदांव ॥
गुरु मूरति गति चन्द्रमा सेवक नयन चकोर ।
पलक पलक निरखत रहे गुर मूरतिको वोर ॥
गुरु समाने शिष्यमें निज कर लागा नेह ।
बिलगाये बिलगै नहीं एक प्राण दुइ देह ॥
गुरु गुरुमें भेद है गुरु गुरुमें भाव ।
सो गुरु हरदम वन्दिए शब्द बतावहि दाव ॥
सात पांच गुरु करि हो लोइ ।
शब्द बतावे गुरु है सोइ ॥
हरि बिछुरे गुरु शरण है गुरु बिछुरे नहि ठौर ।
रे अपराधी मानवा गुरुसे कहो न और ॥
गुरु कुम्हार शिष कुम्भसे गढ़ि गढ़ि काटहि खोट ।
भीतर रखा प्रेम सो बाहर बाहर चोट ॥
गुणका गोफा हों किया सादिक मिला न कोय ।
योगी जङ्गम वहि मुवा भाव भक्ति नहिं होय ॥
गुरु तौ ऐसा चाहिए शिषसे कछू न लेइ ।
शिष तौ ऐसा चाहिए गुरुको सर्वस देइ ॥
जाके दिलमें कपट नहि कपट न लागे ताहि ।
जाके दिलमें कपट है कपटै कपटै खाहि ॥
साहब तो है सबहि का साहब का कोइ एक ।
लाखन मध का देखिये कोटिन मध्ये देक ॥
पूरा साहेब देखिए पूरा होवै आय ।
पूराको पूरा मिले पूरा परहि लखाय ॥
पूरा साहब सेइये सर्वस पूरा होय ।
वक्रसे प्रीति लगाय कै मूरहु आवै खोय ॥
चमा शील जब ऊपजे अलख दृष्टि तब होय ।
बिना शील पहुंचे नहीं कोटि करै जो कोय ॥
शीलरत्न सबसे बड़ा सब रत्नको खानि ।
तीन लोककी सम्पदा बसे शीलमह आनि ॥
गोधन अनधन गोपधन सबै रत्न धन खान ।
जब आवै सन्तोष धन सब धन धूरि समान ॥
जहां पाप तहां आपदा जहां सोग तहं पाप ।
जहां दया तहं दीनता जहां चमा तहं आप ॥
जहं अथाह तहं थाह न पावै ।
जहां थाह तहं स्थिर न रहावै ॥
इहइ अथाह थाह सबहि मेंमें दरिया लहरि समानो ।
धीमर जाल नाइ कह करि है मीन रहा होइ पानो ॥

साखी बल दर ढहि परी बेबल चर युग चार।
कबिरा रस नहि होत है करि न सके निरवार॥
सुख देना दुख मेटना दूरि करण मन बाध।
कह कबीर हम कब मिले प्रेमसनेही साध॥

१८

सुखदायी सबमें रमे दुःख ना काहुहि देइ।
अपने मतमें दृढ़ रहै साधु लक्षण तेइ॥
सन्त न छोड़हि सन्तई कोटिक मिलहि असन्त।
चन्दन सर्प लपेटिया शीतलता न तजन्त॥
आजाके घर अजर है बेटाके शिर भार।
तीन लोक नाती ठगो पण्डित करहु विचार॥
साधू जगमें दुलभ है और मिले बहु भेख।
नीर छीरते जानिए बकुला हंस परेख॥
साधु तो सब ही भले अपनो अपनो ठौर।
शब्द विवेकी पारखी ते माथेके मौर॥
मन रङ्गी बड़ रङ्गिया रंगता रङ्ग कुरङ्ग।
कह कबीर तब बाचि हो गहहु शब्दके सङ्ग॥

१९

मन तो अमर होत है मारे नाहि मराय।
ज्ञान रत्न कर शिला तब घसत घसत घसि जाय॥
मन सब पर असवार है पैंड़े करै अनेक।
जो मन पर असवार है सो कोइ विरला एक॥
मन पक्षी होइ उड़ि चले भमैत फिरै अकाम।
वैकुण्ठो खाली परा साहब सेवक पास॥
ई मन तो शीतल भया उपजा ब्रह्मज्ञान।
जेहि भ्रम सुन्दर जग जरै सो अब उदक समान॥
गोरी चढ़ी पहार पर रचिरचि करै सिंगार।
पिय मुख बात न उचरै सभै सिंगार असार॥
गोरी सब गुन आगरो कानन झलकै वीर।
कांटा लागा मैन का साले सकल शरीर॥
लख अहेरी एक मृग बड़ डग पर्यो एक।
अकसर बपुरा का करै दुर्जन बसै अनेक॥
सङ्ग दोष लागे नहीं ज्ञान रत्नके साथ।
बाज़ीगरको छोकरा खेलै सर्पके साथ॥
बसा बसा या उजरा अवर बसाता गाव।
सहीं बसा नहि उजरा भया बसैका नाव॥
याचत तू है साथ हमारा।
नाहीं बूझै बूझनहारा॥
वाही में जो रहै रहावै।
कह कबीर सो बहुरि न आवै॥

२०

पक्षा पक्षीमें जग पचा ते नर मतिका हीन।
ज्ञान पक्ष निर्पक्ष है सब पक्षनते भीन॥
माया जाते मन धरा मन धर भया पतङ्ग।
आपा खोया तुझ मिला तुझ मिल तेरो रङ्ग॥
जबहि छरीला तन मलो तब नहि व्यापा पोर।
जानि जौहरो पशु दियो तब फाटो नग होर॥
सदा सर्वदा सोवता चारि अवस्था माहि।
सतगुरु अञ्जन अञ्जिया लोचन ढपि ढपि जाहि॥

वसन्त—धमार

नहीं छाड़ों बाबा राम नाम।
मेरे और पढ़न से कौन काम॥
प्रह्लाद पठाए पढ़न शाल।
जाके सङ्ग सखा लिए बहुत बाल॥
अहो कहा रे पढ़ावे पाण्डे आलजाल।
मेरो पाटीमें लिख दे श्रीगोपाल॥
पाण्डेने मुरके कही जाय।
प्रह्लाद बुलायो वेग धाय॥
राम नामकी छाड़ बान।
तोहो अब ही छुड़ावों मेरो कह्यो मान॥
कहा डरावे मोहि बार बार।
जिन जल थल गिरिको कियो प्रहार॥
मार डार भावे देह जार।
राजा रामजी छाड़ों तो मेरे गुरुकी गार॥
राजा खड्ग काढ़ कोप्यो रिसाय।
तेरो राखन हारो मोहि बताय॥

खम्भ फारि प्रगटे मुरारि।
हिरनाकुश मारो नख विदारि॥
आदि पुरुष देवादिदेव।
जिन भक्त हेतु धारो नृसिंह भेव॥
कहे कबीर कोउ लहे न पार।
प्रह्लाद उबारो अनेक बार॥

पहेरी—तिताला

बढ़ैया मोरा मीत आय।
चरखा दे हो बनाय॥
बाबा रे मोरा व्याह कराय दे सुन्दर बर खोज लाव।
ज्यो खोजी ते वर नहीं मिले रे हमरा तुमरा न्याव॥
सास मेरे ससुरार मरे रे व्याहा खसम मर जाय।
एक बढ़ैया ना मरे रे जिन चरखा दए हे बनाय॥
पानी से पैदा किए रे नगर बसायो गाव।
एक अचरज हम देखा साधो बिटिया बाप लजाव॥
दास कबीर यह चरखा देखा चरखा लखा न जाय।
जो यह चरखा लखि परे रे आवागमन नशाय॥

ईमन-झंझोटी—तिताला

भज राम राम राम।
चरखा चलेगा मुदाम॥
मैं घर आई पोनी लाई अन्तर बात विचारी।
चरखा लेके चौकमें बैठी कातत हरिको प्यारी॥
भाव भक्ति कर पुनी सरीरत सुचौकने रन
पौवन हारी।
ज्ञान धाम वाको मल कर राखा विरह ताते
झनकारी॥
मन कर टिक्की बात न करता चमरख ऐसी युक्ति लगाई।
उस चरखेमि पांच पांखुरी भ्रमर माल लिपटाई॥
चांचो सीरी लाल अटारी ता बिच बैठी कातनहारी।
सद्‌गुरुने मोहे कुञ्जी दीनो खुल गई ज्ञान किवारी॥
शाह कबीरका चरखा चाले आठ पहर एक तारी।
निराकार ध्वनि सूत कतत हे लाग रहा धुनकारी॥

झंझोटी—पश्तो

ग़मे दुरी से जो जलता आशक आंखों से जारी है।
सजन सकारे जायंगे नयन मरेंगे रोय।
विधिना ऐसो रैन कर भोर कभू नहि होय॥
कहां लौं सोयें ए प्यारो सुबह रुख़सत हमारी है॥
साजन तुम मत जानियो तुम बिछुरे मोहि चैन।
डादी पवनको लाकड़ी सुलगत है दिन रैन॥
तपे ग़म सें जिगर तो जल चुका अब तन की बारी है।
एक तो नयना मद भरे दूजे अञ्जन सार।
ए बौरी कोइ देत हे मतवारे हथियार॥
निगाहे यार जादू है या बूंदोकी कटारी है॥
अरे पपोहा बावरे आधो रात न कूक।
होले होले सुलगती तैं क्यों दीनो फूक॥
अरे ज़ालिम तेरी आवाज़ने आफ़त गुज़ारी है।
जा वेदा घर आपने तू क्या जाने सार।
आशक़ किन चङ्गी किए विन देखे दीदार॥
मेरे इस दर्दकी दारूसे अफ़लातूं भी आरी है॥
कागा आंख निकास दूं पिया पास ले जाय।
पहले दर्श देखायके पाछे लीजो खाय॥
जमाले यारसे कब आशक़ों को आंख प्यारी है।
देह सूख पिञ्जर भयो रक्त रहो नहि मास।
बाला जियरा रह गयो याको कब लग आस॥
अजल ला रो ख़बर जल्दीसे हम पर मौत भारी है॥
हम तो योगी प्रेमके प्रेम हमारो वेश।
अङ्ग विभूति लगायके फिरते देश विदेश॥
न था मालूम क़िस्मत में हमारे ख़ाकसारी है।
साजन वे दिन कौन थे जो सुख लाए प्रीति।
अब दुख दे न्यारे भए कौन ग्रामको रीति॥
अरे बौरे मुरव्वत कुछ करो पर किरदगारी है॥
मार छुरी मर जायिये छूट परे सब जार।
ऐसा मरना क्या भला दिनमें सौ सौ बार॥
कभी मरते कभी जीते यही हालत हमारी है।
आठ पहर चौसठ घटो खड़ो पुकारूं पीव।
जैसे खाल लोहार की सांस लेत विन जीव॥
न मरते हैं न जीते हैं यही हालत हमारी है॥

काटौं चोंच पपोहरा ऊपर छिरकौं लोन।
पी मेरा मैं पीवको तू पी कह सो कोन॥
धरोहर हम धरो जिससे कि उनको यादगारी है॥

सोरठ—तिताला

पोथी तो खोल पांड़े मेरा साजन कब घर आवे।
कोई सई संदेसा ल्यावे कोइ मिठड़ो बात सुनावे॥
मेरा साजन कब घर आवे उनही सो मेरा चित है।
सुन सुन सज्जनको बतियां मेरे पड़ो कलेजे कतियां
मोहे नींद न आवे सारी रतियां येहो निगोड़ो रत है॥
दादुर मोर कोकिला बोले।
चपला चहु दिश डोले॥
दादूको दर्शन दीजे।
मेरा यही सन्देशा लीजे॥

२

कायामें कीरत कर ले तू मोटो दातार।
बसते सिरजिड़ा साहबाजो तू मोटो करतार॥
चौदह भवन पलमें गढ़े तै घढ़त न लागे बार।
थापेउ तायर तू धनो रे धन धन सिरजनहार॥
धरती अम्बर तैं धरतीते पानी पवन अपार।
चन्द्र सूर्य दीपक रच्या रे रैन दिवस विस्तार॥
ब्रह्मा शङ्करते किया रे विष्णु लिया अवतार।
सुर नर साधू सिरजिया रे कर ले जीव विचार॥
आप निरञ्जन ह्वै रह्या रे काय मो कौतुकहार।
दादू निर्गुण गुण गहे हो जीवनको बलिहार॥

मल्लार—तिताला

हरि तुम अपनि शरण मोहि राखो।
गृध्र व्याध गज गणिका तारी वेद विमल
यश भाखो॥
तुम तजि और ठौर नहीं मेरे नित तेरे हो
दर्श अभिलाखो।
सागर आगर गुणके उजागर राग रङ्ग रस चाखो॥

———o———

इति श्रीकृष्णानन्द व्यासदेव कृत रागसागरोद्भव सङ्गीत
रागकल्पद्रुमे कबीरबीजकादि समाप्तः।

# परिशिष्ट

राग—बिलावल

नागर नन्दकुमार मुरलीधर तनतानो।
गिरिवरके अङ्कते अचानक लई राधिका सयानी॥
ब्रजसुन्दरि जतननि मुदित करि नूपुर
कङ्कण वाग्यो।
कुम्भनदास मुसकानी मन्दगति अङ्कनहि
अङ्कन पयानी॥

२

तेरे तनकी उपमाकों देख्यो में विचारि
के कोउ नाहि न भामिनी।
कहा बपुरों कञ्चन कदली कहा केहरि
गज कपोत कुम्भ पिक कहा चन्द्रमा और
कहा बपुरो दामिनी॥
कहां कुरङ्ग शुक बन्धूक केकी कमल या आगे
श्री देखिये सबनि कामिनी।
मोहन रसिक गिरिधरन कहत राधा परम
भावती तु है कुम्भनदास स्वामिनी॥

३

तोसों भोर भये कहू रसिकें कह्यो सखोरी
तु करति मान।
इतनेही कों काहेकों रूसति गोवर्द्धनधारी
सुख निधान॥
मेरो कह्यो करि छाड़ि अटपटो सुनि रीत
आह अपनों सयान।
कुम्भनदास स्वामी सों प्यारी न करि निदान॥

४

को तो सो बात कही पीय तरे तन काहे
कों रिसानो।
प्राणनाथ सों कोप पारे सोइ अयानो॥
जा विनु रह्यो न परे छिनु ता सों क्यों
रूसिये सयानो।
कुम्भनदास प्रभु गिरिधरन कहँ सोइ कीजिये
ज्यो रहिये हृदे लपटानो॥

५

सुनि गोपाल एक ब्रजसुन्दरि तुमहि मिलन कों
जोहति करति।
बार बार मोसो कहति रहति है है वाके
जीय बहुत अरति॥
तुमहि जपति रहति निशिवासर और वात
कछु जीय न धरति।
श्याम स्वरूप चहुंटि चित लाग्यो लोक लाज
तें नाहि डरति॥
हों तन मोन वाहि एको छिनु अति आतुर
चित विरह भरति।
कुम्भनदास प्रभु गोवर्द्धन धर तुम कारण
नव जोवन गरति॥

६

तेरे नैन चञ्चल वदनकमल पर जैसे
युगखञ्जन करत कलोल।
कुञ्चित अलक मनो रस लम्पट अलि
आये मधुपनिके टोल॥
कहा कहों अङ्ग अङ्गको शोभा खुडीन
परसत चारु कपोल।
कुम्भनदास प्रभु गोवर्द्धन धर देखत
बाढ़े मनोज अमोल॥

७

अञ्चनकों खोलि कञ्चुकी के कसना।
मनमु चहेव पिय झरि झरोखनि तन
अङ्गुठी दोनो विच दमना॥

लज्जित तन कम्पित भै वीहीनामें
　　और बसना।
कुम्भनदास प्रभु गोवर्द्धनधर वहीं
　　लाल लये है हसना॥

८

अञ्जन पीक कहुं कहुं लागी नैननि सगी
　　करति सब भूटि।
मोहन लाल गोवर्द्धनधारी सबै सुभामिनी
　　लियो है लूटि॥
नैना रसमसे अधर ओर छवि चन्दन
　　गयो गातते सूक।
कुम्भनदास प्रभु सों मिली भामिनी
　　कहत न बनै सुख भइ मति मूक॥

९

पिउ सङ्ग जागी वृषभानुदुलारी।
अङ्ग अङ्ग आलस से जंभाति अति कृष्ण
　　मदन ते भवन सिधारी॥
मारग हाथ लिहो सखी औरेन
　　कहिं सदुष्टि तन दसा बिसारी।
छीतस्वामिनी सों कहै भामिनी तोहि
　　मिले निसि गिरिवरधारी॥

१०

राधा निसि हरिके संग जागी।
जमुना पुलिन सजल कुञ्जनमें पिया
　　अङ्ग मिलि मिलिकें अनुरागी॥
कुटिल अलक बगरी जु वदन पर दोउ
　　कपोल पीकनिसों पागी।
छीतस्वामिनी उमगि उमगिकें गिरिधर
　　लाल उरनि सों लागी॥

११

वालकृष्ण जागहु मेरे प्यारे।
बैठी सेज कहति है जननी वार वार
　　मुख कमल निहारे॥
सुन्यौं वचन माताको जब हो तनिक तनिक
　　दोउ नैन उघारे।
लिये उठाहि अङ्क भरि तबही उद मोदक
　　सों वदन पखारे॥
माखन मिश्री और मलाइ औट्यो दूध
　　तुम लेहु दुलारे।
विविध भांति पकवान मिठाइ आनन
　　मेलि अपुनपो वारे॥
मुख पसारि अंगुलि पहराइ शिर ऊपर
　　चीतनि जब धारे।
डोलत अजिर मुदित मनमोहन व्रज जन
　　ओट भई जु निहारे॥

१२

गोद लिये जननी मुदित मन वालकृष्णको
　　करति सिङ्गार।
अंगुली लाल जरी पहराइ सिर कुल ही
　　धारति एक मार॥
हमुनी कण्ठ जड़ित नगमानिक अरु सोहत
　　मोतिनके हार।
बाजूबन्द लाल भुज राजत जगमगात है
　　परम सुढार॥
पहुंचो हातनि गरम बिराजत ताको
　　शोभा को नहो पार।
मानो अहि सुतके फणि ऊपर मणि
　　अङ्गनमें व्रजपति देखि लजानो मार॥

१३

वाकृष्णको जगमोहनको लीयें गोद खिलावे।
सुन्दर मुखछवि निरखिकें मनमें सब गावे॥
चु चु करि चुम्बन करे बहुलाभ भावे।
कबहुंक अङ्गुरी लाइ कें फन्द चलन सिखावे॥
घुटरुन चलत उताल सों मैया ढिग आवे।
ले उछङ्ग जननी तबै स्तन पान करावे॥
पीत झंगुलो पहराइकें तिर कुल बनावे।

कण्ठ कठुला हसुली चुनो करधनो सुहावे ॥
यह यहतें नव गोपिका देखनको आवे ।
अजिर दौरि रिङ्गन करे व्रजजन मन भावे ॥

१४

बात कहु अो कहित कोलो सों ।
आरि करे जिनि सुनि मन मोहन देवहुं
कारो कहि कहि मो सों ॥
सूरजवंश भयो नृप दशरथ तिनके
पुत्र भये हैं च्यारि ।
राम भरत लछमन शत्रुहन खेलत रहत
आंगनके द्वारि ॥
विश्वामित्र मखरक्षण करिके अरु तारो
गउतमको नारि ।
मिथिला जाइ शिवधनुष तोरे तब
जनक सुता माला उर डारि ॥
करि विवाह घरकों जब आए भरत
गए मातुलके धाम ।
नृप मन सोधि कह्यो गुरु आग्ये हैं गहि
राज देहुं श्रीराम ॥
केकइ वचन पिताकि आज्ञ चले
दण्डक तापस अनुहारि ।
लछमन सहित सतीवरनारो सीग
चलनि चाप कर धारि ॥
पञ्चवटी बिच रत त्रियके सङ्ग रावण
हरण कीनो तिहि काल ।
इतनो सुनत सूरके स्वामी चौकि
कह्यो दे धनुष उताल ॥

१५

सुनि सुत एक कथा कहों प्यारो ।
कमल नयन मन आनन्द उपज्यो रसिक
शिरोमणि देह हुंकारो ॥
नगर एक रमणीक अयोध्या बड़ बनें
जहां अगम अटारो ।
बहुत गली पुर बीच विराजत भांति भांति
सब हाट बजारो ॥
तहां नृपति दशरथ रघुवंसी जाके
नारि नवलि सुखकारो ।
कौशिल्या केकइ सुमित्रा तिनके जनम
भये सुत चयारो ॥
चारि पुत्र राजाके प्रकटे तिनमें
एक राम व्रतधारो ।
जनक धनुष पण कियो जानकी त्रिभुवन
के सब नृपति हंकारो ॥
राजा पुत्र देउ रिषि लाये सुमत
जनक जन तहं पगुधारो ।
धनुष तोरि मुख मोरि नृपतिको
जनक सुता तिन तब वरो नारो ॥
पट अङ्गुठा जब पोर नृपतिके तब
केकइ मुख मेलि निवारो ।
वचन मागि नृपति सों यह लोनो रघुपतिके
अभिषेक सम्भारो ॥
तात वचन सुनि तमोराव जिनि भ्राता घरणि
सहित वनचारो ।
उनके जात पिता तनु त्यागो अति व्याकुल
करि जीव विसारो ॥
चित्रकूट गए भरत मिलन वन पग पांव रादि
करो अपारो ।
जुवति हेत कपट मृग मारो राजीवलोचन
गर्व प्रहारो ॥
रावण हरण कियो सोताको सुनि करुणामय
नींद निवारो ।
सूर श्याम तब रट्यो कोपको लछमन देहु
जननी भ्रम टारो ॥

१६

आजि निकुञ्ज मञ्जुमें खेलत नवल किशोर
नवलि किशोरी ।

अति अनुपम अनुराग परस्पर अति
अभूत भूतल पर जोरी ॥
विद्रुम फटिक विधि नियमित
धर नव पूर पराग लखोरी ।
कोमल किसलय मैनसुपेसल पर
श्यामल निवासित गोरी ॥
मिथुन हास परिहास परायण पीक कपोल
कमल परजोरी ।
गौर श्याम भुज कलह मनोहर नारी
वन्दन मोहन तोरी ॥
हरि उर मुकर विलोकि अपनपौ
विभ्रम विकल मानजुत मोरी ।
चिवुका सुचारु प्रलोइ प्रवोधित
परि प्रतिविम्ब जनाइ निहोरी ॥
नैंति नैंति वचनामृत सुनि सुनि ललितादि
देखति दुरि वोरी ।
हित हरिवंस करत कर धूननि प्रणय
कोप-मानावनि तोरी ॥

१७

अतिही अरुण तेरे नैन नलिनरी ।
आलसजुत इतरात रगमगी भए निशि
जागर अनिल मलिनरी ॥
शिथिल पलक में उठत गोलक गति विधि यों
मोहन मृग सकत चलनरी ।
हित हरिवंस हंसकल गामिनी सम्भ्रम देत
मारिन अलिनरी ॥

१८

बनी राधा मोहनकी जोरी ।
इन्द्रनील मनि श्याममनोहर श्वेत कुम्भ तन गोरी ॥
भालविसाल तिन कुहरि कामिनी
चिकुर चन्द्रबिन रोरी ।
गज नायक प्रभुपाल संग्रहनि गति
वृषभानु किशोरी ॥

नीलनिचोल जुवति मोहन पट पीत
अरुण सिरखोरी ।
हित हरिवंस रसिक राधापति सुरति
रङ्ग में बोरी ॥

विलावल—चर्चरी

आजु नागर किसोर भारती विचित्र
जोर कहा कहुं अङ्ग अङ्ग परम माधुरी ।
करत केलि कण्ठ मेलि बाहु दण्ड गण्डमण्ड परखि
सरस वाद्य हास्य मण्डली जुरी ॥
श्यामसुन्दरी विहार बाँसुरी मृदङ्गतार
मधुर घोष नूपुर किङ्किणी चुरी ।
देखत हरिवंस आलि निर्गुणी सुधाङ्गलि
वारि फेरि देत प्राण देह सौं दुरी ॥

२

मञ्जल कलकुञ्ज देख राधाहरि विसद वेस
राका लसत कुमुद बन्धु सरस सद सामिनी ।
सांवल दुति कनक अङ्ग धरे तनिनि एक सङ्ग
नीरद मणि नीलमध्य लसति दामिनी ॥
अरुण पीत नव दुकूल अनुपम अनुराग मूल
सौरभ जुत सीस अनिल मन्दगामिनी ।
किसलय दल रचित सैन बोलत पिया चाटु बैन
मान सहित गति पद अनुकूल कामिनी ॥
मोहनमन मथन मार वरसतु चलौ निहार
वेकुजुत नैति नैति वदत भामिनी ।
नर वाहन प्रभु सुकेलि विधिभर भरति बेलि
सुरति रसरूप नदी गजगत गामिनी ॥

३

सुनहि राधिके सुजान तेरे हित सुखनिधान
रास रचो श्यामतट कलिन्दनन्दिनी ।
नृत्यति जुवती समूह रागरङ्ग अति कतूह
वागुरस मूल मूलिका अनन्दिनी ॥
वंसीवट निकट जहां परम रमण भूमि तहां
सकल सुखद वहे मलय वायु मन्दिनी ।

जातीकुन्द विकास कानन अतिसै सुवास
राका शसि सरद मास विमल चांदिनी ॥
नरवाहन प्रभु निहारि लोचन भरिमैं नारि
नख सिख सौन्दर्यकाम दुख निकन्दिनी ।
विलमय भुज ग्रीव मेलि भामिनी सुखसिन्धु झेलि
नव निकुञ्ज श्याम केलि जगत वन्दिनी ॥

४

निरखि आंखि विमुख नैन सिरा वमति
विपरीत सात ।
श्यामल पर शोभित गोरिजात ॥
लटमें लटपट में पट अरुझि उर मह नव उरजात ।
मुखमें अधर वाहुनिमें सुदृढ़ वन्दे वलिजात ॥
चन्द्रवदन सानन्दकिशोर चकोर पियतन अघात ।
व्यास स्वामिनी पियसङ्ग विरहति
मानसो सदै लाल ॥

५

श्यामगुञ्जरी कहां अति कोमल परम किशोर ।
सुनि सुकुमारी महा अति कठिन कुटिल
नखसिख अङ्ग तोर ॥
कहां कपोल मृदुल मञ्जुल अति
कहां तव नख रसकोर ।
कहां कोवोर जलधर सम कहा दसन
अन्यारे ओर ॥
कहां कुंवर को सदय हृदय कहां तव कुच पीन
कठोर ।
कहां निराग सनाहु कहां दृढ़ वाहनि वन्धन जोर ॥
कहां दीन आधीन कहां तव वङ्क चितवनि
चितचोर ।
व्यास स्वामिनी रसिक प्रीत के नाते
कह्यो सुखोर ॥

६

ठाढे दोउ कुञ्जमहलके द्वार ।
राधा मोहन मोहि लागत है तु देखियो उन
कु नैन भरि मोहित आसु सुतार ॥
अति आतुर तोहि तन चितवत इकटक पलक
लमत नहि लोचन मीन लगी ज्यों गार ।
व्यास स्वामिनी चितवत ही चुम्बन ललित
विहसि उरसि पीर लइ विहरत राधा रङ्गधार ॥

७

मोहनकी देही उलटी रचीरी ।
नैन नीरसर बूड़त हुतें विरह दहनतें जरत बचीरी ॥
भइ श्याम तें पीन धरनि दहि तरुणी
प्रताप तटीरी ।
हे राधे रव श्रवण सुनत तु अजहुं न
निठुर लटीरी ॥
चन्दनचन्द घर पवन पानु करि दुख की
राशि रटीरी ।
तो विन अनत न शरण मीत कहु भीत
समा विरटीरी ॥
इतनेह सुनि उरि चलि अमी सङ्ग अङ्ग
सुगन्ध गणठीरी ।
व्यास स्वामिनी रतिरस वरषत सुख मैं
को चमटीरी ॥

८

ऐसी कुंवरि कहां पिय पाई ।
राधा हुते नख सिख सुन्दरि अवलौं कहां दुराई ॥
काकी नारी कौनकी बेटी कोन गांउते आई ।
सुनी न देखि व्रज वृन्दावन सुधि बुधि
हरति पराई ॥
याकी सुभग सुहाग भाग अभिलाष जु
अभिसन भाई ।
याहीके रस वस ह्वै तुम वृषभानसुता विसराई ॥
यह विनोद सुनि देखन आइ अत्र कि कण्ठ
लपटाई ।
व्यास स्वामिनी विहसि मिलित हांस रस
सुधङ्ग मचाई ॥

९

कहन न पै है कोउ बात।
श्याम कामवश गोजर ह्वै गये राधाके से गात॥
जै सोइ ध्यानु धरो तैं सोइ भए अधर गण्ड
उरजात।
नख सिख अङ्ग अनङ्ग मोहियत देखत
नैन सिरात॥
बहु गुण रूप न तोहु मे सखि फूल भरत
मुसकात।
गज मराल गत निरखत मोहै रति
मनसिज कुंभात॥
अपनी जोरि हि मैंव्यो याहतैं ललितादि
को वलिजात।
तेही रसमें विरस कियो अब
कौन काज पछितात॥
कण्ठ बाहु धरि चलो अतोकें सुनि
अभूत अनकात।
व्यासस्वामिनी परसत मोदन
धरणि गिरे लपटात॥

१०

सैनन विसरे चैंलगि भोर।
वन याते कासों पिया हियतें विहसत
कत हि किसोर॥
दुख मेंटत भेटत तुकौ नहिं चुम्बन देयो न चोर।
काहि देग्रो जोवन धन कर गहि ले कुचकोर॥
माके पाइ गयो मरे प्यारे कासों करत निहोर।
को नहि विकल किये नवनागर तुम
पनिहां तुम चोर॥
निजु विहार आरोपि आनपर कोपि मानगढ़ तोर।
व्यासस्वामिनी विहसि मचाइ सुरति समुद्र हिलोर॥

११

सन्देशो कहो दूतिका आनि।
अनबोले सब अङ्ग दिखाइ नागरि लै है जानि॥
वदन प्रसारि तामें नीबू निचोयो सिर ऊपर
धरि पानि।
कांनकु काइ नाइ हंसि ना ज्यो धरनि
गिरि मुरझानि॥
पुलकित कंपित खेद भेदतन अंसुवनि
आप चुचांनि।
शीतल जल भरि कमल उरहि धरि
झारति पटु दुख दांनि॥
वनमाला तोरत कर मोरत पाइ परत मुसक्यानि।
शीतलजल भरि कमल उरहि धरि कदलि
खंभ लपटानि॥
व्योरो विपदा सुनि सुनि ब्रतेजि छाड़ि
जीयकि वानि।
रामदासिके समुझि विनोदनि कुंवरि
जिवायौं आनि॥

१२

ए हरि मोसों न विगारनकों तोसो न संवारनको
मोहि तोहि परो होड़।
कौन धों जीते कौन धो हारे परी बदि न छोड़॥
तुम माया बाजो पसारो बिविध मोहो
मन मोको भूलग्रो कोड़।
कहि हरिदास हम जीते हारे तुम तउ न तोड़॥

१३

प्रिया पियके उठवे की छवि वरणी न जाइ
सबते न्यारे।
मानो घोसरे निइ कटोरे छोवन भये न्यारे॥
वार लटपटे मानो भौंर यूथ लरत परस्पर
कमलदलनि पर खञ्जरीट शोभा न्यारे।
हरिदासके स्वामी श्यामा कुञ्जविहारी पर
कोटि कोटि अनङ्ग कोटि ब्रह्माण्ड वारि डारे॥

१४

जगाइरो भइ वेर वड़ी।
अवबेली खेलो प्रियके सङ्ग अलक है कल लाडलड़ो॥

तरनि किरनि वस्थनि ह्वे आइल गोनिवा जानि
सुकर परत वह्रोंही ह्वे रह्यो अड़ी।
विहारीदास रति की वरने कवि जो छवि
मो मन मांझ गड़ी॥

१५

जिनि जगावे जुगल नवल निजु नेह सुख।
जागे यामिनि मैन नैननि नीर वन प्राण जीवनो
मेरे मनभावन दमन दुख॥
अमित अमित विहार मूरत सुखद कुमार
ये सकुमार तन मनहि दिये लिये रह्रै रख।
औवर विहरनिदासि लोल लोचन निरखि
सुखराशि हंसि मिलत सुन्दर सुमुख॥

१६

जागो सनेह जस्योमत माने।
झगरत जुरत किशोर किशोरी वरजोर
मेंलत तउ न माने॥
कोटि समेटि वसन सम्भ्रम निपि पलटि
नेवि पाइयाने।
विहारी सामी दम्पति को सुखनिरखत
सखी वारति अपने प्राने॥

१७

कुञ्ज मेंन रस ऐन प्रिया पिया वनें है विचित्र
वरवागे।
चन्दनवन्दन विविधि मन रञ्जन अञ्जन वेश
छवि मानों चित्र सों किये सुतन अङ्ग
अनङ्ग नि दागे॥
अपने अपने रस आनन्द विरस भये आलस
वितु अनुरागे।
विहारनिदासि गखो भायो ओरनिके कव
पुनि हंसि हंसि हंसि उर लागे॥

१८

या हंसि हंसि कहत है वात सुनति न वात
निपुन वढात।
सोमन कूरनिसों मुखमूंदि राखत श्रवणनि
तन जात॥
वचन रचन वलवलानि पुलकित सगात।
विहारनिदासिके मैननिमें सुखमें ललि लटपटात॥

१९

आजु को छवि अङ्ग अङ्ग रह्यो फवि ऐसी
मति कोनकी वे वरने कवि।
उपल अहि न काहि वताउं गाउं इन्हें
सुनि जांहि सबै दवि॥
हंसत खेलत मिलत सकल निमागत झपटि
चलत प्रगु धरत भुवि।
विहारनिदासी सङ्गम सुख सुरति देखियो देखि
आनन्द उदै रवि॥

२०

सांवलो मनहरण मनोहर।
वचन रचन रुचिर है जुरि कुञ्ज कुटीतन
मगन प्रेमभर॥
अङ्ग अङ्ग आलिङ्गन चुम्बन हंसत रसाल
सहज सुन्दर वर।
विहारीदासी दुलरावति गावति जु नव किसोरी
सुजन सर्वोपरि॥

२१

तूं मनमोहनोरो मोहन मोहेरो अङ्ग अङ्ग।
अगमनो अलके झलके वर उरपर छूटो लट सुख
हसत लसत दसनावलि सहज भ्रुकुटो भङ्ग॥
मृग मधुपलों श्याम कांम सब सजि अलवेलो
धाम सौरभ सुर सवद सुनत फिरत सङ्ग सङ्ग।
रहसि फिर चितयो हितसों मनि आनि उर
अङ्ग रङ्ग अनङ्ग॥

२२

मुदित मोहन अङ्ग मोहनको मनमोहनो तू
मोह्योरी मोहन।
जदपि रहत हसत खेलत अङ्ग सङ्ग निशिदिन
छिनु न तजि सकत मोहन॥

अभूत रीति जीति पिया उघम नव चक्र किये
कहति तुमसों सखी कर पदपर आयोजन।
बिहारीदासीकी स्वामिनी सुनि ह्वै मौन
चिते मुसिकाति पत्याति न मोहन ॥

२३

मोहन नील रसाल सों मोहिल अल कौन
हु बोल्यो भावे।
जब कबहु हों रहों मौन वे हांस
मन मोद वढ़ावें ॥
तान अतीत अनागत अङ्ग सङ्ग मिलि मधुर
सुर गावे।
बिहारीदासी स्वामिनीके रस रसिक रसही में
रस उपजावे ॥

२४

विहारि निहारि लोही लागत सकल सुख-
हिनिकी दानि।
चितवन चित पोषति तोषति तन मन
मनसा रस सानि॥
दरस रूप रस हास परसपर विचित्र तिहारी वानि।
धन्य जनम मानत अनुरागी जरभर लागत आनि॥
विहरत वन रति मानिनि सङ्कर विदारि
कामकी सांनि।
बिहारी दासी लता बनि छिन छिन
वही ये को जानि॥

२५

मेरी स्वामिनी प्रसन्नवदन सांवरो सुखराशि।
इनहि लड़ाउं अनुदिन छिनछिन लहों सावासि॥
फूली फूली टहल करों मनके मनि हुलासि।
अनन्य श्रीहरिदासि विपुल वनविहारनि दासि॥

२६

सांवरो नवरङ्ग।
ते सोयेतन घन दामिनी दुति कुंवरी किशोरी
गोरीको सङ्ग॥

इनहिं रसरसिक उपासित खातहिया विकलौं
जल जावत लगत नङ्ग।
विहारनि दासी अनन्य भजन विनु साधन
आन करत न कछु ढङ्ग॥

२७

प्रिया श्याम सङ्ग जागो है।
शोभित कनक कपोल उने पर दसन छाप छवि
लागो है॥
अधरनि रङ्ग छुटी अलकावलि सुरतरङ्ग अनुरागी है।
विठल विपुल कुञ्जकी क्रीड़ा कामकेलिरस पागी है॥

२८

रसिक रसीली भांति छविली नैन रङ्गीली तूं
पियपैतें आई।
अलक कञ्चुकी छुटी चारु च्यारि चूरी फूटी
आलस मदन लूटी लेति जम्भाई।
डगमगचरण धरति मालो पिया आंकों भरति
चित चित नहि टरति वहि छविमें लुभाई॥
श्रीविठल वेष उरवनी नखरेख रजनीके जीवग्रोच
जानिमें पाई॥

२९

श्यामा चलहु लड़ैती प्रिया कुञ्जनिकरहु केलि।
श्याम तमाल लाल नव किशोरी बाल तुम ब्रज
नवल तव कनककी वेलि॥
विविध कुसुम घन रचित श्रीवृन्दावन बोलत
सुहाये पिकमधुप रहेहैं झेलि।
विठल विपुल रस विहारी तिहारे वन जमुनाके
तीर सुखविलास खेलि॥

३०

आवत नारि लो लालफूले।
कुञ्जकेलि नवरङ्ग विहारी सुरतहि डोरे झूले॥
निशि जागी अलसात रसमगी पट पलटे गति भूले।
विठल विपुल पुलक ललितादिक दिन देखत
द्रुमसूले॥

२१

सुनहु रसिक वृन्दावनको यश।
कुञ्जकेलि मानिनी मनोहर परवस भए
नाहि न अपने वश॥
इहि वन नितत नवीन युगलवर द्रुमदल नितत
श्रवत सलिताल्लस।
विठल विपुल विनोद विहारीको गुणकियो
चाहति रसना रस॥

२२

सुन्दर श्यामसुन्दर वहु लीला
सुन्दर बोलत वचन रसाल।
सुन्दर चारु कपोल अति सुन्दर उरज वनी
सुन्दर वनमाल॥
सुन्दर चरण सुन्दर है नखमणि सुन्दर कुण्डल
हेमजराल।
सुन्दर मोहन नेन चपल किये सुन्दर ग्रीवा
बाहु विशाल॥
सुन्दर मुरली मधुर बजावत सुन्दर राधे हे गोपाल।
सूरदास दम्पती अतिराजत व्रजकों
आवत सुन्दरवाल॥

२३

तुम जागो मेरे लाड़िले गोकुल सुखदाई।
कहति जननि आनन्दसों उठो कुंवर कन्हाई॥
तुमको माखन दुध दधि मिश्री हों ल्याई।
उठिकें भोजन कीजिये पकवान मिठाई॥
सखा द्वार परभातसों सब टेर लगाई।
वनकों चलिये सांवरे दइ तरनि दिखाई॥
सुनत वचन अति मोदसों जागी जदुराई।
भोजन करि वनकों चले सूरज वलि जाई॥

२४

आजु प्रात हि तुम रात बात कहत वन कन्हैया।
जैसे शुकपिक कपि बोलत है अरस परस सुनि
सुनि सुख पावत मावत नन्द यशोदा मैया॥
वचन रचन कहत समुझि समुझि परत नाहि
कछु वीच वीच दाउ जब कहत मेरी गैया।
रीझि रीझि हरसि हरसि पुलकि पुलकि उर लावत
चुंमति मुख वार वार लेति फुलिबलैया॥
बहुविधि पकवान पानि खीरनीर भोजन घृत
माखन मिश्री खवाई और चावत खैया।
वलि वलि व्रजवनिता जहीं दामोदर हित चितवत
हरत लरतभूषण पढ़ नटवर दोउ मैया॥

२५

माई कोन गोपके ए दोउ नागर धोटा।
इनकी बात कहीं सखी तो सों गुणनि बड़े
देखतके छोटा॥
अग्रज अनुज महोदर जोरी गौर श्याम
ग्रथित सिर चोटा।
मन्तदास वलि वलि मूरति पर
ललित सबहि विधि मोटा॥

२६

नैननिको चञ्चलता कहा कोनें भोनें रङ्ग
कौनकेहो श्याम हमसों दुवारत।
ओरके वदन देखनको नेमलियो कियों पत्रनिमधि
राखो प्यारी ताके मार मउर नए आवत॥
मधुप गधलुवध सेजे पोङ्गनिशि वसे सलाग आवत
रति कोरति गावत।
सूरदास मदनमोहन तनको प्रीति प्रकट भई
मुख नहीं वनत बनावत॥

२७

भोर भए मुख देखि लजाने।
रसकी केलि वाल मुख मोहत अरुण नेनि
अरमाने॥
काजर रेख बनी अधरमिन पर ललित कपोल
पीक लपटाने।
मधुप मनो कुञ्जनिपर बैठे उडि न सकत मकरन्द
लुभाने॥

देखति हार अलङ्कृत विन गुण आए जीती रण
धीर सयाने ।
सूरदास पीय पाव धारिये जानतिहौं परहाथ
बिकाने ॥

३८

झीले अटको घुंघट तामधितरारे भारे
नो इनमोके लारे रीजीय अञ्जन ।
कछुक सकुच गुरजनकी ताते ओठ दीये अवलोकति
पोय तन चञ्चल मानहु जालपरे अकुजात खञ्जन ॥
छबीलोको छबीलो अंखियारी जिनके कटाक्ष
तरङ्गनिमें हरिको मन लाग्यो करन मञ्जन ।
अति चतुराइ सों चतुर विहारीके चितकों लागेरी
निरखि निरखि अनुरञ्जन ॥

३९

तुम मुख और चन्द्रमा विरञ्चि तुलाकारी तोल्यो
ओछो अकाश गयो क्षुकि धरणी रहो निकाइको
भारो भरोरो पला ।
याहीतें शशी घटत वढ़तहै देखि देखि तेरो
वदन निर्मला ॥
तो सम नाहि न पूजीये सब मिलि कलङ्की नाम
धरयो निशि भ्रमत फिरत न रहे अचला ।
तानसेन प्रभु सरस वस करलीयो रूपआगरी
रूपकला ॥

४०

अहो टेटी पागरि नागरि नारि सीस धरे जैसे
टेटी पागकों राखे रहतु कि चिकनीया ।
ढुरि ढुरि मुरि मुरि बतीया करति अगिलो पछिलोन
सों दोउ करतारो मारति एकनिसों नेनसें
नव वनीया ॥
लाहीकी लहंगा पचरङ्ग चूनरि कण्ठछरा
ओर तावीच मनिया ।
तानसेन प्रभु रीझि चकित भए तुहीं सबनि में
धनि धनिया ॥

४१

सुनरी प्यारी पचरङ्ग प्याहिरे सुपनीयां गगरीया
भरे आवति है सुदौउ हाथ चेंथी धरे ।
गोरे भुजनमें गाढ़े वरा फुनिड़ड़निमें श्याम चुरीउ
घेरी नहनमे हंदोसों गहिरोइ रङ्ग करे ॥
स्वासन वेसरि मोती हालत सुख प्रस्वेद
नेनाभोहें चढ़ाए ।
कानन वोरें गरें मोतीन लर कुच उतङ्ग नितम्ब
भारो कटि छीनो चलत लफि लफि परत उरवेनो
पाट भीजेरो सुवो होत फुलेल परे ॥
जे हरि जोति सूरज सोंहो उपरो पाइ महावर
नखनि जोति अरु गुदनगुदाए तानतरङ्गको
प्रभु विनति करत है सों हंसि बोलति हरे हरे ॥

४३

नील पट पहिरे कञ्चन गात प्रात अलसात नवल
राधावर बाललाल सङ्गलागो पागोरस पागो रसकेलि
निकसि ठाढ़ी भई सघन कुञ्जनके द्वार ।
भुज न जोरि एखहाति जम्भाति मन्द मुसिकाति
सुमिरति वातन जाति सखीलखी सुखराशि
विथुरे वार ॥
अरुण नयन आलसजुत बेन अधर अञ्जन लगो
पीक छाप जुग मृदुल कपोलनि नखछत उरज
उतङ्ग सुभट कञ्चुकी कवच कस छूटे टूटे मणिगण
मुक्ताहार ।
सिथल वसन कटि सिथल रसन डगमगो चाल
उरमाल मरगजो चरण महावर कहुं कहुं कुच्यो
यह छवि निरखि निरखि व्रजजन वलिहार ॥

४४

त्रिभङ्ग अङ्ग रङ्गभरे विराजित हरि छवि सों
व्रजवनिता निके करजोरे ।
तेहो सांचति गतें लेत रेखा प्रमाण मोहति प्राण
चरण धरत थोरे थोरे ॥
कवहुं री रिझावत श्यामहि देखत नयनउ
मोह मोरे।

नटवर भेष धरे रामदासको प्रभु मोहन नाइकु जाके
नित्य नृत्यत शिव विरञ्च सुर नर मुनि भइ भोरे ॥

४५

व्रजतें निकसि हरि वनकों चलत केतो शोभा
राजत गायनु लेत सम्भारि ।
अपनी अपनी धेनु पाछे मिलवन मिस देखन चली जे
चातुरही व्रजनारी ॥
सवनिपेंते लेत वरण वरण निटेना करत सोंगत
सब ग्वालवृन्दहि आपु नहीं मुरारि ।
रामदास प्रभु वे चले बालकसङ्ग भेष धरे जैसे फांदत
दादुर बोलत चातक नृत्यत वही अनुहारि ॥

४६

हमपर यह हो गइवो वाजन ।
ले डारे यशोदाके आगे जेनम फोरे भाजन ॥
दुरी बात सब प्रकट करि देत नेंकहु आइ लाजन ।
रामदास प्रभु दूरे भजन मध्य आङ्गन लागो गाजन ॥

४७

मो मनसे छोरी लालन कहि कहि थोरी
वोरि वतियां ।
मांगत दानु दियो सरवसु विरसो सुनयो जियते
मेन जाग्यो छेटगो कोन भतियां ॥
घट पटाइ मुरझाइ रही देखत किशोर मोकों
भूलोरी सबै गतियां ।
रामदास प्रभुको अङ्ग अङ्ग मारतातें भुजनि चापिले
लगाइ छतियां ॥

४८

चितवत क्यों नरी तेरो चितवत लागतु कहा ।
एकनिपे झगरि दानु मागतु हरि तूं इतनेहु कों
अति कठिन महा ॥
सरध ग्रीव करि डग सूधे करि मुख पढ़उत करि
निरखि नयन भरि करति हहा ।
इनहु कों कितनोये कीजे प्यारी धोंधोको प्रभु
हेरो चतुर चहा ॥

४९

नयन तेरे अति रस माते अरुण अरुण डारे
लगत सुहाते ।
कबहुं लजात कबहुं अनखात कबहुं फुलि पियसन
मुख चितवत इतराते ॥
कबहुंक इकटक देखि रहत कबहुं आगु नहो
मुरि मुसिकाते ।
रसिक प्रीतम सङ्ग निशदिन विलसत नेकु नहो
सकाते ॥

५०

खेलतमें को काको गुसैयां ।
हरि हारे जीते श्रीदामा वरवसही कत करत रुसैयां ॥
जाति पाति हमते वड़े नाहो ना हम वसत तु
ह्मारी छैयां ।
अति अधिकार जनावत याते अधिक तुम्हारे गैया ॥
रुचि करे तासों को खेले रहे बैठि जहां तहां
सब गोइयां ।
सूरश्याम प्रभु खेल्योइ चाहत दावदियो करि
नन्द दुहैयां ॥

५१

खेलत श्याम प्यारिके वाहेर व्रज लरिका सङ्ग
सोहत जोरी ।
ते सेइ आपुते सेइ सब बालक अति अज्ञान
सबको मति भोरी ॥
गावत हांक देत किल कारत दूरि देखति नन्दरानी ।
अति पुलकित गद गद मृदुवाणी मन मनहर
यिसिहानी ॥
माटी ले हरि मेलि दई मुख तबहो यशोदा जानो ।
माटी लिये दौरि भुज पकरे श्याम लङ्गर्यो ठानो ॥
लरकनि कों तुम सब दिन झूठ बात मोसों कहा
कहोग्यो ।
मैं माटी नहि खाइ मैया मुख देखो निवहो गो ॥
वदन उघारि दिखायो त्रिभुवन घन घननदीसुमेर ।
नम शशी रवि मुख भीतर है सब सागर धरणी फेर ॥

यह देखत जननी मन व्याकुल बालक
मुखका आहि।
नयन उघारि वदन हरि मूंघो माता मन अवगाहि॥
झूटे लोग लगावत मोकों माटी मोहि न सोहावै।
सूरदास सब कहति यशोदा व्रजलोग निद है भावै॥

५२

कहत नन्द जसुमति सुनि बात।
अब अपने मन सोचकरत कित जाके त्रिभुवन
पति सो तात॥
गर्ग सुनाई कही जो बानी सोई सोई प्रकट
होत हो जात।
इनतें और नहीं कोउ समरथये इहे सबही के नाथ॥
मायारूप मोहनी लाई डारे भुले सबे ए गाथ।
सूरश्याम खेलतें आये माखन मांगत दे माहाथ॥

५३

तबहि यशोदा माखन ल्याई।
मैं मथिके अवही धरि राख्यों तुमहि काज मेरे
कुंवर कन्हाई॥
मागि लेहु येही विधि मोसों मो आनें तुम खाहु।
बाहिर कबहुं कछु जिनि खेहाड़ो टिलागि मो काहु॥
तनक तनक कछु खाहु लाला मेरे ज्यों वदि
आवे देह।
सूरश्याम अबहोहु सयाने वरिनके मुख खेह॥

५४

प्रथम करो हरि माखन चोरो।
ग्वालनि मनइच्छा पूरण करि आपु भजे हरि
व्रज कि खोरो॥
मन मन इहो विचार करत प्रभु व्रज घर घर
सब गांउ।
गोकुल जनम लयो सुखकारण सबके माखन खांउ॥
बालरूप जसुमति मोहि जानें गोपन मिलि
सुखभोग।
सूरदास प्रभु कहत प्रेम सो ये मेरे व्रजलोग॥

५५

सखा सहित गये माखन चोरो।
देख्यो श्याम गवाक्ष पन्थह्वे गोपी एक मथति
दधिभोरो॥
हेरि माथनी धरि माटतें माखन हो उतरात।
आपु गयोकमोरो मांगन हरि पाइयो घात॥
बैठे मइनिसहित घरसूनें माखन दधि सब खाये।
छूछी छाड़ि मटुकिया दधिकी हंसि सब
बाहिर आये॥
आयगयो करलियें कमोरो घरतें निकसो ग्वाल।
माखन कर दधिमुख लपटाने देखि रहो नन्दलाल॥
कहं आये व्रजबालकन सङ्ग माखन मुख लपटानो।
खेलततें उठि भज्यो सखा यह येहि घर
आर छपानो॥
भुज गहिलियो कान्ह एक बालकनिकरे
व्रजकी खोरी।
सूरदास ठगि रहो ग्वालिनी मन हरि लियो अजोरि॥

५६

चकृत भई ग्वालिनि तनु हेर्यो।
माखन छाड़ि गई मथि वैसेहि तवतें कियो अवेर्यो॥
देखे जाइ मटुकिया रीतिमें राख्यो कहुं हेरि।
चकृत भई ग्वालिनि मन अपने ढूंढत घर फिरिफेरि॥
देखति पुनि पुनि घरके वासन मन हरि लियो
गोपाल।
सूरदास प्रभु रसभरी ग्वालिनी जान्यो हरिके ख्याल॥

५७

व्रज घर घर प्रकटी यह बात।
दधि माखन चोरी कति लै हरि ग्वालसखा सङ्गगात॥
व्रजवनिता यह सुनि मनहरषित सदन हमारे आवे।
माखन खात अचानक पाए भुज भरि उरहि छुआवे॥
मनही मन अभिलाष करत सब हृदय करति
यह ध्यान।
सूरदास प्रभुकों घरतें लदेहै माखन खान॥

५८

ग्वालिनि घर गये जानो सांझको अंधेरो।
मन्दिरमें गये समाइ ह्यासल तव लखिन जाइ
देहमेंह रूप कहो को अहे निवेरो॥
दीपक अइदान कखा भुजा च्यार प्रकट धखो देखत
भई चकृत ग्वालि इतउतकों हेरो।
श्यामहृदय अति विशाल माखन दधि विद्जाल
मनमोह्यो नन्दलाल वाल कहोवेरो॥
युवती अति भई विहाल भुजभरि दै अङ्कमाल
सूरदास प्रभु कृपालड़ाख्या तनवोरो।
कम परसों करले लगाइ महरिपै गइ लिवाइ
आनन्द उरमें नजाइ वातहै अनेरो॥

५९

जसुमति धौं देखिआनि आगेह्वेले पिछानि वहि
आनहि ल्याइ कुंवर आनकौंका तेरो।
अवलोंमें करो कानिसह्यो दूधरह्यो हानि अजहुं
जियजानि मानि कान्ह है अनेरो॥
दीपकह्यो धखो वारि देखत भुज भइ च्यारि हारिहों
धरति करति दिन दिन कोफेरो।
देखियत नहि भवन माझ ते सोइतन तैसो सांझ
छलसों कछु करत फिरत महरि को जटेरो॥
गोरस तन छोट रहि शोभा नहो जात कहोत
मानो जल जमुन विम्ब उड़गन पथ फेरो।
उरहन नहि देहु काहि कहे तूं इतनो रिसाइ
नाहों व्रजवास सासु ऐसो विधि मेरो॥
यशोदा निरखे कुमार मोपो वरने निहाइ भूलो
भ्रमरूप मानो आनकोउ हेरो।
मनमें विहसत गोपाल भक्तपाल दुष्टसाल जानेको
सूरदास चरित काहा केरो॥

६०

महरि तुम मानहुं मेरी वात।
ढूंढ़ि ढूंढ़ोरि गोरस सब घरकों हखो तुम्हारे तात॥
कैसे कहति लयासी केते ग्वाल कांध दैलात।
घर नहि पिवत दुध धोरोको कैसे तेरे खात॥
असम्भव बोलन है आई ढिट ग्वालिनो प्रात।
एसो नहो अब गरो मेरो कहावनावति बात॥
कहा मै कहो कहति सङ्कुचतिहों कहा
देखाउ गात।
जै गुणबढ़े सूरके प्रभुके ह्यालरि काहो जात॥

६१

गए श्याम तेहि ग्वालिनिके घर।
देखो जाय मथति दधि ठाढ़ो आपु लगी खेलन
द्वारे पर॥
फिरि चितइ हरिदृष्टि परिगये बोलि लये
हरवें सूनेवर।
लिये लगाय कठिन कुचके विच गाढ़े चापि रह्यो
अपने कर॥
उमगि अङ्ग अङ्गिया उरदरको सुधि विसरो
तनको तेहि औसर।
तव भये श्याम वरष द्वादशके रोझि लई
युवती वा छविपर॥
मन हरि लियो तनकसेह्वे गये देखि रहो
शिशुरूप मनोहर।
लै माखन मुंख धरति श्यामके सूरज प्रभु रतिपति
नागरवर॥

६२

ग्वालिनि उरहनके मिस आई।
नन्दनन्दन तनमन हरिलोन्हो विन देखे छिन
रह्यो न जाई॥
सुनहु महरि अपने सुतके मुख कहा कहोंकेहि
भांति वनाई।
जौनि फारि हार गहितो स्यो इन वातनि कहा
होत वड़ाई॥
माखन खाइ खवावत ग्वालनि जो उवख्यो सो
दियो लुटाई।
सुनहु सूर चोरी सहिलोन्हो अब कैसे सहिजाति
ढिटाई॥

६३

कबहि करण गयो माखन चोरी ।
जानतिहौं जु कटा छति हारी कमलनयन मेरो इतनक दोरी ॥
दै दै दगाबुलाइ भुवनमें भुजभरि भेटति उरज कठोरी ।
उर नखचिन्ह देखावति डोलति श्याम चतुर भयो तुम अति भोरी ॥
ओरहनके मिस आवति है नित चितै रहे जनु चन्द चकोरी ।
सूर सनेह ग्वालि मन अटक्यो अन्तर प्रीति जाति नहि तोरी ॥

६४

हा कहीं हरिके मुख तोसों ।
सुनहु महरि अबही मेरे घरजे रङ्ग कीन्हे मोसों ॥
मैं दधि मथति अपने मन्दिर गये तहां येहि भांति ।
मो सों कह्यो बात सुनि मेरो मैं सुनिकें मुसिक्याति ॥
बांह पकरि चोली गही फारी भरि लीन्हो अङ्कवारि ।
कहत न बनैं सकुचकी बातें देखौ हृदो उघारि ॥
माखन खाइ निदरिनोको विधि यह तेरे सुखको घात ।
सूरदास प्रभु तेरे आगे सकुचति कह्यो न जात ॥

६५

ऐसे हाल मेरे घरमें कीन्हे हैाले आइहो तुम हिये पकरके ।
फोरे सब वासन घरके दधिमाखन खायो जोउ बच्योढ़ाख्यो रिसकरिके ॥
लरिका छिरकि मही सों देखो उपज्यो पूत सपूत महरिके ।
बड़ोगाढ़ घर घर हो जुगनिको ढूक ढूक कियो सर्वनिय करिके ॥
पारिस पाट चलत तर पाएहीं ल्याइ तुमहीपें पकरिके।
सूरदास प्रभुकों ऐसे राखो यशोदा जैसे रखिये गजमद कोउ करिके ॥

६६

श्याम सब भाजन फोरि पराने।
हांक देत दैठतहै पैला नेकन मनहि डराने ॥
सीके छोरि मारि लरिकनिको माखन दधि सब खाइ।
भवन मच्यो दधि कादोलरि करि वेरित पाये जाइ ॥
सुन जसुमति सबहीके लरिका तेरो सो कहुं नाहि।
हाटनि वाटनि गलिन कहु कोउ चलि नहि सकत डराहि ॥
रितु आको खेल कन्हैया सब दिन खेलत फागु।
रोकि रहत यहि गलि सांकरी टेढ़ी बांधत पाग ॥
बारेतैं सुतये ढगलाये मनही मनहि सिहानि।
सुनहुं सूर ग्वारिनिकी बातें सकुचि सहरि पछितानि ॥

६७

दे मैया भवरा चकडोरी।
जारलेहु आरेप राख्यो काल मोलिल राखी कोरी ॥
लआये हसि श्याम तुरतहीकें देखि रहे रङ्ग रङ्ग बहु टोरी।
मैया विना और को ल्यावै बार बार हरि करत निहोरी ॥
बोलि लये सब सखासङ्गके खेलत कान्ह नन्दको पौरी।
ते सेइ हरि ते सेइ व्रजबालक कर भवरा चकरिनकी जोरी ॥
देखति जननी यशोदा यह सुखि विहसति बार बार मुखमोरी।
सूरदास प्रभु हसि हसि खेलत व्रजवनिता डारति तृण तोरि ॥

६८

कान्ह उठे अति प्रातही तन खेलो लागि लागो।
प्रिया प्रेमके रसभरे रति अन्तर खागो ॥
श्याम उठत विलोकिकें जननी तब जागो।
सुन्दर वदन विलकिकें अङ्ग अङ्ग अनुरागो ॥

माता बुझति सुबलकों बलि गई मैरे बारे।
कहा आजु अचरजु कियो तुम उठे सवारे॥
झारि जल दतवन दियो छवि पर तनुवास्यो।
उत्तम जल ले प्रेमसों रुतदिन पखास्यो॥
करि मुखारी अतुरइ नागरि रसछाके।
सूरश्याम ऐसी दशा त्रिभुवन वस जाके॥

६९

उत वृषभान सुता उठी यह भाव विचारे।
रैनिविहानो कठिन सों मनमथ बलडारे॥
ग्रीवमोति लरि तोरिकें अचरा सों बाध्यो।
इहै हांनो करि लियो हरि मनु अनुराध्यो॥
जननी उठि अकुलाइके क्यों राधा जागी।
कहो चली उठि भोरही सो वैन सभागी॥
अब जननी सो उनही रवि करनि प्रकाशो।
तुहु उठति काहे नहो जानै ब्रजवासी॥
आप उठी आंगन गइ फिरि घरही आइ।
कबधों मिलहे श्यामकों पल रह्यो ना जाइ॥
फिरि फिरि अजिरहि भवनही तनवेली लागी।
सूरश्यामके रस भरी राधा अनुरागी॥

७०

सुनिरी माता कालिही मोति लरी गंवाइ।
सखिनि मिले यमुना गइ धों उनहि चुराइ॥
कीधों जलही में गइ यह सुधि नहि मेरे।
तबतैं पछितातिं तहा कहति नहीं डर तेरे॥
पलक नही निशि कहुंलगो मोहि सपतरो तेरो।
यहि डरतें मैं आजुही अति उठी सवेरो॥
महरि सुनत चकृत भइ सुख ज्याव न आवै।
सूर राधिका सुख भरी कोउ पारन पावै॥

७१

धन्य कान्ह धन्य राधा गोरी।
धनि वह भाग सुहाग धन्य यह धन्य नवल
तवला नवजोरी।
धनि यह मिलनि धन्य यह वैठनि धन्य अनुराग
नहो रुचि योरी।
धनि यह अरस परसर छवि लुटनि महाचतुर
मुख भोरे भोरी॥
प्यारी अङ्ग अङ्ग अवलोकति पिय अवलोकत
लगत टगोरी।
सूरदास प्रभु रीझि थकित भये नागरी
घर डारत तृण तोरी॥

राग सूही

श्याम निरखि प्यारी अङ्ग अङ्ग।
सकुचि रहति सुख तन नहो चितवनि जेइ वसत
रहत अनन्त अनङ्ग॥
चपल नयन दीरघ अनिआरे हावभाव नाना
गति भङ्ग।
वारो मीन कोटि अम्बुजगन खञ्जन वारत कोटि
कुरङ्ग॥
लोचन नहि ठहरात श्यामके कबहु अङ्ग
हैना मुख रङ्ग।
सूरदास प्रभु यो प्यारी वस ज्यो वस डोर
फिरत सङ्ग सङ्ग॥

बिलावल

सुनहि महरि तेरो लाडिलो अति करत अचगरी।
यमुन भरण जहं हम गइ तहं रोकत डगरी॥
शिरते नीर ढराइ दै फोरी सब गगरी।
मुड़गे दइ फटकाहिकें हरि करतहैं लङ्गरी॥
नितप्रति ऐसेहि ढङ्ग करै हमसों कहै धगरी।
अब वसवास नही बने यह तुव ब्रजनगरी॥
आपु गयो चढ़ि कदमको चितवत रहै सगरी।
सूरश्याम ऐसे सदा हमसों करै झगरी॥

२

जो सुख श्याम प्रिया सङ्ग कीन्हो।
सो युवती अपनोइ करि लीन्हो॥
दुविधा छूटे कछु नहि राख्यो।
अति आनन्द वचन मुख भाख्यो॥
दुहे कहाति तबको अवलोके।
सकुचि हंसी नागरी सङ्ग पीके॥

नयन कोर पिय छ्दनि हाख्यो ।
उनि पहिलेहि पीताम्बर धाख्यो ॥
सूरदास यह लीला गावै ।
हरिपद शरण अच्छ पद पावै ॥

३

नाना रङ्ग उपजावत श्याम ।
कोउ रीझति कोउ खीजति बाम ॥
काहुके निशि बसत बनाइ ।
काहु सुख छियो आवत जाइ ॥
बहु नायक ह्वै विलसत आप ।
जाकों शिव पावै नहि जाप ॥
ताकों ब्रजनारी पति जानै ।
कोउ आदर कोउ अपमानै ॥
काहुसों कहि आवत सांध ।
रहत और नागरी घर माझ ॥
कबहुं रैनि सब सङ्ग विहात ।
सुनहु सूर ऐसे नन्दतात ॥

४

अब युवतिन सों प्रगट श्याम ।
अरस परस सबहिन यह जानो हरि लुबधि
सबहिनके धाम ॥
जादिन जाके भवन न आवत सो सो मनम
यह करति विचार ।
आजु गये औरहि काहुके रिस पावति कहि
बड़ लबार ॥
यह लीला हरिके मन भावति खण्डित वचन
कहत सुख होत ।
सांझ बोल दै जात सूरप्रभु ताके आवत
होत उदोत ॥

५

ललिताकों सुख दै गयो श्याम ।
आजु बसेगेबेनि त ह्यारे प्राण पियारो हो तुम बाम ॥
यह कहिके अनतहि पगुधारे बहु नायकके
भेद अपार ।
सांझ सास आवन कहि आये सोंह बहुत करि
नन्दकुमार ॥
बहु बैठी मार गहरि जोवति एक एक पल
बीतत एक जाम ।
सूरश्याम आवनकी आसा सेज सम्बारति
आकुल काम ॥

६

ज्वाब नहो पिय आवहो क्यों कहा ठगावै ।
मैतबहोको बकतिहों कछु आजु भुलावै ॥
हा नाहि नहो कहतहो मेरो सों काहे ।
आये क्यों चक्रत भये मोकों रिस दाहे ॥
कहां रहे का सों बन्यातहइ पगुधारो ।
सूरश्याम गुण रावरे हिरदे बिसारो ॥

७

काहेकों कहि गये आइ है काहे झूठी सोंहे खाये ।
ऐसे ने जाने नहि तुमकों जी गुण करि तुम
प्रगट दिखाये ॥
भलो करि दरसन यह दीन्हो जनम जनमके
ताप नशाये ।
तब चित ये हरि ने कचि रातन तुमको
हिरदे माझ बसाये ॥
सत्य कहत तोसहो भूल्यो इतनेहि सब
अपराध छमाये ।
सूरदास सुन्दरी सयानी हंसि हंसि लीन्हो
हरि अङ्ग मिलाये ॥

८

नयन कोर धरि हरिके प्यारो बसकीन्हो ।
भावकख्यो अखि आलको ललिता लखि लीन्हो ॥
तुरत भयोरि सुन्दरो कैह्नै हंसि कण्ठ लगायो ।
भलो करी मन भावतो एसेहु में पायो ॥
भवन गई गहिबाह लै निशि जागी जानै ।
अङ्ग शिथिल निशिश्रम भयो महो मनसाते ॥

अंग सुगन्ध मरदत किवौ तुरतहि नहवाये ।
अपने कर अङ्ग पोंछिकें मनसाध पुराये ॥
चीर आभूषण अङ्ग दै बैठे गिरिधारी ।
रुचि भोजन प्रियकों दियो सूरज बलिहारी ॥

९

रह छवि अङ्ग निहारत श्याम ।
कबहुंक चुम्बन देत उरज धरि अति सकुच
तितनु वाम ॥
सनमुख नयन न जोरत प्यारी निलज भए पिय ऐसे ।
छाहा करति चरण कर टेकति कहा करत ढङ्गनैसे ॥
बहुरि धाम रसभरे परस्पर रति विपरीति बड़ाई ।
सूरश्याम रतिपति विह्वल करि नारि रही मुरझाई ॥

१०

पिय प्यारी तनु श्रमित भये ।
सकुचि उठि नागरी पट लीन्हो श्याम लज्जाइ गये ॥
सावधान रति अन्तर भर पिय प्यारी तननहि हेरत ।
नागरी कुटिल कटाक्षनि हेरति भ्रुकुटि वङ्कत फेरत ॥
एसी गुणविनि तुमहि सिखाये तीर निकट
कसि दही ।
सूर कहति पिय सो चिरवाणी आजु तुमहि
मैं चीन्हो ॥

११

सारङ्ग सुत प्रति तनयाके तटठारे नन्दकुमार ।
बहुत तपत जारासमै सविता ताकी सुतासङ्ग
करत विहार ॥
गुड़ाकेश जननी पति वाहन ता सुतके
अङ्गसमै सिङ्गार ।
चन्द योहश्रोर आट हंसदे व्याल कमलवती सविचार ॥
एक अघ भोओरवता उपाष्ठ चन्दोदवे कमलमझार ।
सूरदास यह युगल रूपकों रे मन राखि
सदा उरधार ॥

१२

देखि सखि पांच कमल द्वै शम्भु ।
एक कमल व्रज उरराजत निरखत नयन अचम्भ ॥
एक कमल प्यारी कर लीन्हे कमल सुकोमल अङ्ग ।
युगल कमल सुतकमल विचारत ग्रीलित कबहुं भङ्ग ॥
षड़जम कमल मुख सनमुख चितवत बहुविधि
रङ्ग तरङ्ग ।
तिनमें तीनि सोमवसी वसतीनि सुकश्यप अङ्ग ॥
जेइ कपिल सनकादिक दुर्लभ जिनहो निकसो गङ्ग ।
तेइ कमल सूर नित्य चिन्तत निपट निरन्तर सङ्ग ॥

१३

देखि सखि च्यार चन्द एक ठौर ।
निरखति बैठि नित वनि प्रियसङ्ग सूरसुताकी ओर ॥
द्वै शशि श्याम नवल घन सुन्दर द्वै कीन्हे विधि गोर ।
तिनके मध्य च्यार सुकराजतद्वै फल आठ चकोर ॥
शशि शशिसङ्ग प्रवाल कन्द अलि अरुझि रह्यो
मन मोर ।
सूरदास प्रभु अतिरति नागर बलि बलि युगल
किशोर ॥

१४

देखि री प्रकट द्वादश मीन ।
षड़ इन्दु द्वादश तरनि शोभित विसल उड़गन तीन ॥
षठ् अष्ट अम्बुज कीर षड़सुख कोकिलासुर एक ।
दश दोइ विद्रुम दामिनी षटति नवध्यान विशेष ॥
त्रिवली षट् श्रीफल विराजत परस्पर वरनारी ।
व्रजकुंवरि गिरिधर कुंवर पर सूरजन बलिहारि ॥

१५

देखि सखि तीस भान ईकठौर ।
ता उपर चालीस विराजत रुचि न रहि कछु और ॥
धरते गगन गगनतें धरती ताबिचरहे विस्तार ।
गुण निर्गुण सागरकी शोभा विनु रवि भयो भुनसार ॥
कोटिक कोटि तरङ्गे उपजत जो गजगति चितलाउ ।
सूरदास प्रभु अकथ कथाकों पण्डित भेद बताउ ॥

१६

रवि हरि रिपुकौं न छपावति।
मेरु सुतापति ताके पति सुता ताकौं क्योन मनावति॥
हरि वाहन तवोहन उपमा सोतै धरे हृढ़ावति।
नव अरु सात बीस तोहि सोहत काहे गहरु लगावति॥
सारङ्ग वचन कह्यो करि हरि सों सारङ्ग वचन
न भावति।
सूरदास प्रभु दरस बिना तुव लोचन नीर बहावति॥

१७

महोदधितनया सुत रिपुगति ममनो सुनि
वृषभान दुलारी।
दादुर रिपु रिपुपति है पढाई सो चितवत बिहारी॥
अलिवाहन रिपुवाहन रिपुको तपति भई अतिभारी।
सोति सम्भारि प्रभु खिदित है हौं बलिजाउ तिहारी॥
मारुत सुतपति रिपुपति पल्लोता सुत नारो बिसरो।
सूरदास प्रभु तिहारे मिलनकों को हटन्हा
तिह प्यारी॥

१८

एहि तेरे वृन्दावन बाग।
सुनि राधिका कदम्ब विटपको साख एक अमो
फल लाग॥
श्याम अरुण कछु अधिक प्रीत छविवर निजहि
नहि अङ्ग विभाग।
अति सुपक्क मुरलीके बरसत चुइ चुइ परत
उमगि अनुराग॥
व्रजवनिता बरवारि कनकमय रोके रहत सुधा
सुरनाग।
तुव प्रताप कुड्लक तन सुन्दरि सुकमनि
मर्कट कोकिल काग॥
सै मालिनि जतन निज तज गयो सोचत सुहृथ
परे कर दाग।
सूर सुश्रम उठि भेटि परस्पर पिउ पोयुष
पाये बरभाग॥

१९

जलसुत प्रीतमसुत रिपुबन्धव आयुध आनन
विलखु भयोरी।
मेरु सुतापति वसत जहांपै कोटि प्रकाश
रिसाइ गयोरी॥
मारुत सुतपति अरिपुरवासी पति वाहन
भोजन न सुहाई।
हरसुतवाहन असन सनेहो मानहु अनल
देह दौलाई॥
उदधिसुतापति ताक लाहतता वाहन कसे ससुभावे।
सूरश्याम मिलि धर्म सुवन रिपुता अब तारहि
सलिल बहावै॥

२०

हरिसुत पावक प्रकट भयो।
मारुतसुत वन्धव पितु प्रोहित ता प्रतिपालहि
काढ़ि लयो॥
प्रीति पतिताको फनिताहनता वाहन घनसुतलनयो।
मीनसुतासुत तात कहतहैं तापरकासत सकल कयो॥
शशि सङ्ग सरोज कलोको तातें मेरे मनमाझ टयो।
शैलसुताको रूप न आवत तादिन कों लिय
नयन लयो॥
सारङ्गसुता वाके सुत को हेतु ता सुत सों
सुखनाथ हयो।
सूरदास निरन्तररविके अस अजहुं न मोहन
दरस दयो॥

२१

मिलवहु प्रथिक मिचहि आनि।
जलजसुतके सुतको रुचिते भई रसको हानि॥
उदधिसुतासुत अवलि उरपर इन्द्र आयुध जानि।
गिरिसुतापति तिलक शर करु हतत साथक तानि॥
पिनाकोसुत तासु वाहनभच्छको भच्छ बखानि।
शाखामृगरिपु मलयजहु कतहुं तासन जानि॥
धर्म्मसुत अरिके शुभ इच्छ तजी शिर धरि पानि।
सूरदास विचित्र विरहिनि चूक मन मन मानि॥

कहियो अति अचला दुख पावै ।
हिरन पठनपति प्रचेत ज्यों है बार बार समुझावै ॥
सारङ्गारि सुतापति रिपुवारिपु तारिपु तजनहि ज्यावै ।
हरिवाहन वाहन घतिघाइकता सुत आनि वचावै ॥
सुररिपु गुरुवाहन तारिपुता चढ़ि भेषु दिखावै ।
सूरदास प्रभु तुम्हारे मिलनकों विरहि नितपति
बुझावै ॥

२२

कहांनो मन राखिये विरमाई ।
हफटक शिवधर नैन न लागत श्यामसुता
सुत धरणि आई ॥
हरिवाहन इव तासु सहोदर रतिपति उदित
मुरछि महि जाई ।
गिरिजापति रिपुनखसिख आवत तास
सुधापिय कथा सुनाई ॥
विरहिनि विरह आपु वसकीनों लेव
कमल जिनु पाइ बुलाई ।
बेगे मिलो सूरके स्वामो उदधितनयापति
मिलिहैं आई ॥

२३

गौरिपु तारिपु तासुत आयुध प्रीत मतहानि नारे ।
सो विरचि सभव जात न तैतहां रहे प्राण हमारे ॥
सो बरजाहो गवनकियो हठि खादल वधर सयल ।
सुनि नन्दतात सुख जोवति कन मलाइ अति प्याल ॥
सोरभये पशुवन्धन छूटे ज्यों विरहिनि रति भाने ।
इहि विधि मिलहि सूरको स्वामी चतुर होइ
सो जाने ॥

२४

सोवति राधा लिखति नखनि मही वचन कहत
कण्ठ जलतास ।
छिति पर कमल कमल पर कदली कदली
पङ्कज कियो प्रकाश ॥
तापर चलि सारङ्ग सारङ्गपति सारङ्गरिपु
कियो ले कुलवास ।
तहं अरि पत्य पिता जुग उदित खारिज विम्ब
रङ्ग भव आस ॥
सारङ्ग सुखकें परत अम्बु ढरि मानहु मिव
पूजति तपत विनाश ।
सूरदास प्रभु विनु हरिहर रिपु दाहत अङ्ग
दिखावत वास ॥

२५

हरिमें हरि नख कहि जुगये ।
हरि दरसत मुदित उदित हरि हरि
व्रज हरि जु लये ॥
हरि रिपु तारिपु तारिपुके सुत हरि हरि
विनु अधिक वय ।
हरि तनया सोधित जलदह महं हरि अभिमान
गंवाए ।
अब हरि वदनको या कुविजा हरि सूरदास
मन भाए ॥

२६

सखोरी हरि विनु दुख है भारो ।
सिन्धक सुतह भूषण निकट जैसे तैसो
गति भइ हमारो ॥
शिखरवधू अरि काहे निवारति पुहप धनुसके विशेष ।
चक्षु श्रवा उरहार चासतें अछि नन्दतिया वपुरेख ॥
घट असु असनसमें सुख आनन अमी गलित जैसे शेष ।
जलधर व्योम आवकत मुंदत नैन होड़ बदलेख ॥
द्विजपति प्रभु मोहि आनि मिलावहु हरत
आरति जानि ।
जैसे हारिकवन्ध प्रकट भयो हरि आनन्द रतिमानि ॥
षट् आनन वाहन काननमें घनरजनी तहंवाढ़ी ।
सूरदास मिलि रसिकशिरोमणि सुनिवा
त्रिक पिककाढ़ी ॥

२७

श्रीनव नागरी प्यारी, तु श्रीवृन्दावनकी रानी ।
विहारिणी लाड़िली प्यारी, तेरो को रति
जगत बखानि ॥

